नहि चून घीव सबील हो तसदीह सबही को सही ।
न हरीफ बाहर आवते जिस वासतैं तुम ने गही ॥
मत मानिकैं मनसूर को बदनेसनंद कबूलकैं ।
तिहिं बार कूंच कराइयौ सुचिराक दिल्ली कूलकैं ॥
करि एक दोइ मुकाम दोउनि फेरि कैं तिलपत्ति लो ।
तहं ईत बड्ढिय मेघ चड्ढिय फेरि जंग सुमित्तिलो ॥१८॥

## उल्लाला छन्द

यह खबर गाजदीखान ये साहि जिहानाबाद हुव ।
मनसूर सहित सूरज बली उलटि गए तिलपत्ति धुव ॥१९॥

## छन्द नीसानी

पोता मुलक निजामदा सुनि एही गल्लाँ ।
हुकुम मांगिया साहि सैं हुग अग्गैं चल्लाँ ॥
फुरमाया पतिसाहि जी अच्छो दिलजोई ।
अग्ग अरावा ले चढ़ो हरवल करि कोई ॥
करि सलाम रुखसद हुआ गज्जुद्दीं आया ।
संग पठान रुहेल ले पुर हो तट छाया ॥
तद गाजद्दी खान जी दंतो मति ल्याया ।
अगों गढ़ीमे दान दी रुहेल पठाया ॥
हुकम गाजदीखानदा रुहेलौं पाया ।
हैदल पैदल सत्थ लै तदहो चढ़ि धाया ॥
एही फौज रुहेल दी फर रूप लखाया ।
कालजमन करि कोह नू काबिल सैं धाया ॥
यह संदेश सूरज बली तिलपति मैं सुना ।
हरषि उठा सब अंग मैं रन काजैं दुना ॥
अधी निसां गई जबै बलिराम बुलाया ।
बल्लवाला दुरजनैं आगैं भिजवाया ॥

कूरमसिंह प्रताप भी अरु गोकुलसैना ।
सैंगर ठाकुरदास और हर नागर पैंना ॥
मौंहन हरसुख स्यामसिंह हरिबल स्यौंसिंगा ।
सूरतिराम कटारिया अरु धौंकलधिंगा ॥
हरनाराइन पाखरा सुखराम असंका ।
राजा गूजर भरथसिंह चढ़िया दै डंका ॥
सबै जवाहर सिंह दे भट सूरज भेजे ।
सेल सांग बंदूक सर हत्थों धरि नेजे ॥
इम्भौ सुभट चढ़ाइया सूरज बिन डंका ।
घरी चारि पीछू चल्यो आपुन अनसंका ॥
देखि गढ़ौ मैदान दो बैरी दल दिट्ठा ।
जंग बिचारन लग्गिए चढ़ि बाजिन पिट्ठा ॥
तिस बेलां सूरज वली करिकैं धकपेला ।
उत्थौंहो बहु सूरलै हूंवा भट मेला ॥२०॥

## दोहा

निरषि रुहेले की चमू ओसुजान किय क्रुद्ध ।
दुष्ट दिष्ट आए भलैं कह्यौ चाहि चित जुद्ध ॥२१॥
देव देव हरिदेव को जाइ दुहाई लच्छ ।
जो विपच्छ नहिं तच्छ है गच्छत सच्छत अच्छ ॥२२॥

## छन्द त्रिभंगी

सुनि सूरजबानी रिस लपटानी
धरनि सिहानी भूख भरी ।
पलके आहारी ललके भारी
अम्बरचारी भीर करी ।
गिरि धरिजटी के जुद्ध जुटीकं,
मद्ध कुटी के तीर परी ।

मारू सुर लीना आवज बीना
नृत्यहि कीना तेह घरी ॥२३॥

## दोहा

तेह घरी अस करकरी सूरज परगन चाहि।
कह्यो सूरसेनाधिपति सत्रु न जीवत जाहिं ॥२४॥

## छन्द महाभुजंगप्रयात

जहीं सूर के सूर लै सेल सांगैं
चहूं ओर तैं घोर यौं सोर साजा।
सतौं संधि कैं तीर कोदंड तानै
सहस्रों सिरोही लिये हंकि बाजा।
किते तेग तेगा जुनब्बीनुवारे
भुसंडीनु कौं छांडि कैं फेरि गाजा।
धरो लेहुरे लेहुरे लेहु छायो
कहूं देहुरे देहुरे देहु बाजा ॥२५॥
घलामेल ह्वै कै चला सेल सांगे,
ढला मेल दोनौ नला बीच भाजा।
अलाके हँकारे रुहेला सँभारे
झला बोल मारे डला ओन ताजा ॥
तरातर तरातर यहै सद्द सुन्यो
धराधर धराधर परे स्वामि काजा।
झमाझम् झमाझम् बजैं सार धारा
लखैं युद्ध कौं देवता दैत्य लाजा ॥२६॥

## वृद्धि नाराच छन्द

जुटे रुहेल जट्टहीं, न कोइ बीर हट्टहीं।
सु एक एक डट्टहीं, झपट्टहीं लपट्टहीं ॥

अनेक खग्ग बाहहीं, किनेक मार छांहही।
किते परे कराहहीं, हकार सों रपट्टहीं॥
कहूंक हत्थ हत्थहीं भरें कहू कवत्थहीं।
परे सु लत्थ पत्थहीं सपट्टि कै चपट्टही॥
उताल चाल हालसों धवंत कोहज्वाल सौं।
गहैं कवाल ढाल सौं अरीनु कौं कपट्टहीं॥२७॥
धमंकि धिंग धावहीं तमंकि तेग आवहीं
झमंकि कै चलावहीं बुलावहीं बलक्कि कैं।
कटंत कंठ कुंडला छुटंत बाहु डंडला।
फटंत पेट रुंडला ढुलावहीं ढलक्कि कैं॥
लरैं कहूं कुरा कुरी परैं कबंध रातुरी।
कितेक टूटि जाबुरी हुलावहीं हलक्कि कैं॥
भलक्कि भालभालहीं झलक्कि झालझालहीं।
रलक्कि घावघालहीं, घुलावहीं घलक्कि कैं॥१८॥

## छन्द नीसानी

उत्थौं ठाकुरदासभी सैंगर समुहाया।
हत्थौं सक्ति संभालिया वैरी वहु पाया॥
फेंकि सांग रूहेल दे उर अंदर घत्ती।
देखो दूजैं आँवदो भारी कर कत्ती॥
जिसी हत्थ सैं सैंहथी छुट्टी दृग डट्टी।
तिसी हत्थ दे उप्परां रूहेले सट्टी॥
करकट्टा जिस डुंड सैं सैंगर यौं सोहा।
मनौ दंड लैं कालभी रनमंडल कोहा॥
मार करी उस सत्थ यौं मत्थी पर सैंना।
हुवा तत्थ समसेरदा लैंना कै दैना॥
स्यामसिंह गहि सेलनू धसि जंगअखारे।
तन घत्ते रत्ते अरीफर मंडल पारे॥

इक घाव तिस जंघ में रुहेलौं कीता ।
तौ भी बीर न हट्टिया अग्गौं पग दीता ॥
हरिनारायन तिस घड़ी बाजो करि तत्ता ।
धसा कुरंगी जूह मैं पंचानन मत्ता ॥
किते रुहेले तिन किए कत्तौं सौं लत्ता ।
घनै मुंड फर पाड़िये धर पर फरकत्ता ॥
हम्भौं बीरौं दी चलो जहँ सांग सिरोही ।
मारि रुहेलौं दी अनी कित्तो रंग लोही ॥
छिक छिक दे हीय नूँ सरसांगौं फोड़ा ।
छिक सीस भुज पाइ भी तरवारौं तोड़ा ॥
कोइ कर्न बिहूनिया नासा बिन कोई ।
भौंद फटे कोई पड़े स्वासा बिनु होई ॥
कोई खग्ग फिरांवदे ह्वै रन रूते ।
कोई प्रान गंवाइयां सुखसेजौं सूते ॥
कहीं अंत छुट्टे पड़े कहिं दंत उघाड़े ।
कहूं विना हूं मूंड ले सोने गहि फाड़े ॥
मारु मारु मुख अक्खदे दे दे हकारे ।
सेख रुहेले भागिये कुट्टा छकारे ॥
गिरते पड़ते घत्तिये करिकत्ते कत्ते ।
सूरज सूर पुकार दे सूरज दी फत्ते ॥१८॥

## दोहा अमृत धुनि

कढ़ि कढ़ि अति श्रोनित उमगि गढ़ि गढ़ि अरिनु उदंड ।
चढ़ि धाइय वदनेससुत खग्गग्गहि रन मंड ॥
खग्गग्गहि रन मंड समर उद्दंडद्दलनी ।
खंडक्करि नित खंडत खलनि बिमुंडद्धरनी ॥
झुंडक्कटिय समुंड प्फटिय चमुंडज्जय रढि ।
तंडव करत उमंडत धरनि वितुंडक्कढ़ि कढ़ि ॥२०॥

## कवित्त

हेला देत आये वगमेला ज्यों रुहेला वीर
मैदान गढ़ी के तीर सुभट महारथो।
तेई काटि डारि रुंड मुंड भुंड ढारि दै
चमुंडनु अहारि भी प्रसंग जुद्ध सारथो।
रुधिरके थारे परे बीच असरारे पारे
रविजामिलाप कौ सुरेस भयौ सारथो।
सूदन सुजान सिंह विक्रमनिधानमहि
जान बानगंगा कौं करी कवानभारथो ॥३१॥

## छन्द मालिनी

सुभट सिमटि आए, सूरके पास धाए।
हरषनु हिय छाए, जंग की जैति पाए।
धन धन रव लाए, कंठसौं लै लगाए।
समर श्रम मिटाए मान सनमान पाए ॥३२॥

## हरगीत छन्द

भूपाल पालक भूमिपति बदनेसनंद सुजान हैं।
जाने दिल्ली दल दक्खिनी कीने महाकलकान है ॥
ताको चरित्रकछूक सूदन कह्यौ छंद बनाइकैं।
रनमैं गढ़ी मैदान पाइय अंक चौथें आइकैं ॥३३॥

इति चतुर्थ अङ्क ॥४॥

## छन्द सादरा

दिन बीत दस बीस, पुनि धारि मन रोस ।
सजि सैंन भय दैंन, चढ़ि नंदब्रजईस ॥
लिय साहि तुकलान, गढ़ भूमि बलवान ।
जहं कालिकाथान रन देखि मरदान ॥१॥

## छन्द निसिपालिका

सूरदल देखि उत साहि बल सज्जियौ ।
बाज गजराज सजि तूर बहु बज्जियौ ॥
केत फहरान गहरान घन दुंदुभी ।
सस्त्र खहरान ठहरान चक्र चुंधुभी ॥
बान किरवान तनत्रान धरि कड्ढिये ।
जान भरि सान मरदान वहु बड्ढिये ॥
होइ असवार तिहिं बार इक ओर तें ।
गोल करि गोल बहु मोल हय सोरतें ॥२॥

## छन्द रुचिरा

साहिअनीक बिलोकि बदन
सुत चरहिं बुलाइ कह्यौ तबही ।
है इन मैं को को सेनापति
दूत दुहूँ कर जोरि कही ॥३॥

## छन्द पावकुलक

ए जहँ स्याम निसाननुवारे ।
ते पठान ठाढ़े रन रारे ॥
है जित धुजा नील सित चंडी ।
सो रुहेल की सैंन घुमंडी ।

जहां भगौंहीं उड़ै पताका ।
तहां दक्खिनी जंग चलाका ॥
लाल सेत जहां ए धुज ठाढ़ो ।
यहै सैंन बकसी को बाढ़ो ॥
जहां सेल सांगें बहु भाले ।
सो अंबरी रिसालेवाले ॥
जिनके बाज करत बहु छंदा ।
जे वालासाही मतिमंदा ।
तिनके निकट गरूर सिपाही ।
वे जानो सब आलासाही ॥
लिए चारु वाजी बलपूरे ।
नौमवास ए हैं रन रूरे ॥
जो यह गोल अग्ग बढ़ि ठाढ़ो ।
सो सिरदार बदकसी गाढ़ो ॥
जो यह चमू फिरति है दौरी ।
सो सवार पाइक पैसौरी ॥
जहां सद्द ढक्का धर धरबौ ।
ब्रजपतिनंद जानिए अरबौ ॥
जो भुव स्याम घटा रही दबसी ।
ठाढ़े तहां सुभट रन हबसी ॥
जहां भुसंडिनु की भर भारी ।
ते इतबारी निपट हजारी ॥
हैं जहँ लाल लाल खलकारे ।
नादिरशाही टोपीवारे ॥
आस पास इनके भयदानौ ।
रुप्यो तोपखानौ समसानौ ॥
सब की पुट्टि छाड़ दल चंडौ ।
दे रन दाखिल है बलबंडौ ॥

नाम गाजदीखां बलबंडो ।
विक्रमबलित बुद्धिपरचंडो ॥
श्री सुजान सुनि कै चरवानी ।
जुद्ध बुद्धि निहचै मन ठानी ॥
अपने सेनापती बुलाये ।
जंग हेत आगैं रुपवाए ॥
जोजन अर्ध अर्ज पर सैंना ।
निरखि सूर बल थप्पि सचैंना ॥४॥

## छन्द मुक्तादाम

करे इक ओर वलू बलिराम ।
रुपाइय बीर दुहूं भुजवाम ॥
हरीवल वैरि चमूपति तत्थ ।
थप्यो तिनके तट हो समरत्थ ॥
रुप्यौं तिहि पुब्ब लियैं बलघोर ।
चमूपति है हरि नागर जोर ॥
थप्यो भुज दच्छिन ओर सुनाम ।
सुकूरम सिंह प्रताप उदाम ॥
जुहौं सिवसिंह कियौ बलवान ।
बली ब्रजसिंह रुप्यौ तिहिं थान ॥
लियै किरपा सब नाहर सैन ।
ठढो तिनके तट हौरन लैन ॥
सहस्र सवार लिए मनसूर ।
किये सुचंदौल सुजान गरूर ॥
कियौ हिय अग्ग सुभट्ट समाज ।
घमंडिय प्रोहित राज सलाज ॥
रह्यौ सब को पुठवार सुजान ।
दिलीदल दाबहि कान्ह प्रमान ॥

रच्यौ अथ जोजन व्यूह अनीक ।
बजाइय दुंदुभि मारुव ठीक ॥५॥

## छन्द घत्तानंद

यौं थपि सिंह सुजान व्यूह अमान
सकल सूर सेनाधिपति ।
सज्जिय पटह निसान तूर भयान
समर हेत चलि मंद गति ॥६॥
फहरत पोत निसान तड़ित समान
कै प्रताप ज्वाला लपट ।
परगन इंधन जान लखि ललचान
लगि उछाह मारुत झपट ॥७॥
देत कवाद कमान भरत दवान
जंग हेत रस वीर लहि ।
करत हयंदन छंद सुभट बिलंद
सेल सांग नेजान गहि ॥८॥

## छप्पय ।

इहि बिधि दुहुं भट पिलिय खिलिय लखि सुभसँघारनि ।
झटपट मनमथदहन गोसु तहँ लग्गिय झारन ॥
खानसवार सपट्टि एकरद तत्थ मनाइय ।
बाम पुट्टि सुखदानि आनि कर मंडल छाइय ॥
पलभषनहार पुलके गगन प्रेतपूत कुद्दिय किलकि ।
सज्जिव विमान देवांगना हरषि बदन उट्ठिय चिलकि ॥

## दोहा

वासर के तीजे पहर साहि सुभट करि रल्ल ।
जुटे आइ स्योसिंह सह लै मरहट भुज भल्ल ॥

## छन्द पद्धड़ी

उत साहि सुभट मरहट सजोर ।
धाये भुज भल्लनु दै झकोर ॥
हर हर हकार धर धर धवान ।
भर भर भराक इततैं दवान ॥
मुख जयति देव हरि देव सद्द ।
झपटे ब्रजेस बीरहु मरद्द ॥
कड़कंत धनुष कररी कवाद ।
सटकंत तीर कुट्टत जवाद ॥
गटकंत गड़ाबड़ होत सेल ।
भड़कंत भुसंडी घालमेल ।
धड़कंत दुह्न हित स्वामिकाम ।
फड़कंत तुरंगम ह्न मद्दाम ।
झड़कंत झरत आयुध अनेक ।
खड़कंत अंग अस्तनि कितेक ॥
रड़कंत इक्क लगि हय चपेट ।
फड़कंत फरहि भर पिट्ठि पेट ॥
ठड़कंत देखि परके हयंद ।
धड़कंत नहीं जुट्टत सुछन्द ॥
तड़कंत तेग सिप्परनु लागि ।
चड़कंत अस्थि हय टाप भागि ।
पड़कंत पड़े सेलनु अरक्कि ।
घड़कंत घाव ओनित सरक्कि ॥
तिहिं औसर गूजर सारदूल ।
नेजा उठाइ धाइय सफूल ॥
दिय शत्रु हिये में घाव घोर ।
पुनि काढ़ि तेग झारिय सजोर ॥

इक दवटि दक्खिनी ने उताल ।
किय मुखफ घाव नेजा दुसाल ॥
तहँ सेनपती खौंसिंह धाइ ।
हय हंक सेल मेलिय घुमाइ ॥
ज्यौं क्षुधित बाज लखि गन कुलंग ।
चुंगल चपेट कर देत चुंग ॥
कर इक दोइ हाथर चलाइ ।
पर लत्थ पत्थ ह्वौ सों खवाइ ॥
तहं एक दक्खिनी छग बचाइ ।
दिय जंघ मांझ भाला घुमाइ ॥
खौंसिंह भयौ सौसिंहरूप ।
हनि साहि सुभट मृग से अनूप ॥
हुव लाल लाल बसुधा कराल ।
श्रौनित्तजाल ज्यौं कोहज्वाल ॥
जहं सेल संग समसेर ढाल ।
बंदूक बान जज्झाल जाल ॥
गाहि गहि सुजान भट चंड चाल ।
दिय घोर मार दिय लोह झाल ॥
मुख मारु मारु के झरत सार ।
बिकरार भगे दखिनी अपार ॥
रन बिजय पाइ ख्यौं सिंह वीर ।
घाइल सुमार फर कपिय धीर ॥११॥

## दोहा

बिचल पाइ दक्खिनी निरषि कह्यौ सुदक्खिनिनु जोर ।
नोव बांस सब संग लै परे घमंडी ओर ॥१२॥

## छन्द भुजंगी

बजो चारहूँ ओर तैं टाप बाजी ।
मनों मेह आसाढ़ की बुंद गाजी ॥

पुकारैं दुहूं ओर के बोर हाँ हाँ ।
करो भौंह बांको चढ़ाई सु बांहा ॥
छुटी बान कम्मान दम्मान भारी ।
किहूँ भाल भाले बरच्छी सँभारी ॥
हटै जट्ट जुट्टे उतै साहि सैना ।
मिले जुद्ध कौं उद्ध कैं क्रुद्ध नैना ॥
किहूं चाप टंकार हुंकार पारी ।
किहूं धूक बंदूक मैं ज्वाल भारी ॥
किहूं लैस कत्ती धरत्ती घुमाई ।
किहूं सैल की रेल हत्थौं चलाई ॥
तहां आपने आपने हाथ किन्ने ।
तिन्हैं देखिकैं अंबरी मोदभिन्ने ॥
टुटे सार सन्नाह भन्नाहटे सौं ।
परैं छूटि कैं भूमि खन्नाहटे सौं ॥
भुसंडीनु फुट्टे मह्रो पिट्टि लुट्टे ।
छरौं खाइ छुट्टे सरौं फेरि जुट्टे ॥
किते रत्त मत्ते उमत्ते घुमत्ते ।
तुरत्ते उठे फेरि लै हत्थ कत्ते ॥
लरत्ते परते बदन्नो उमडे ।
दिसा पुब्बके से जलद्दा घुमंडे ॥
लखैं यो बदन्नो चमूं माहिं पैठे ।
भए सूर सूरज्ज सब्बै इकैठे ॥
तहां यौं घमंडी गहैं सैल धायो ।
मनो द्रौन को पुत्त है छोह छायो ॥
किधौं पूत जमदग्नि को जंग रुप्यौ ।
बदन्नो सहसबाहु पै घाउ बुप्यौ ॥
हनैं सैल सों जाहि भूमैं पटक्कै ।
सहसबाहु की सो भुजा लै कटक्कै ॥

लखैं त्यों बदक्को भरे जो अचंभे ।
लिखे चित्र के से रहे थान थंभे ॥
हुती एक पैंत्यार बंदूक त्यौंहीं ।
दई फूंक कैं धूक मुठभेर ज्यौंही ॥
लगी आवने जाव औ जोभ खंडो ।
धुक्यौं बाजतैं त्यौं धरा पै घमंडो ।
गिस्यो देखि कैं शत्रु सब्बै सपट्टे ।
लिये आपने आपने सस्त्र कट्टे ॥
पलक् लागतैं बाज चथ्यौं घमंडो ।
ललक्कार कैं तेग की जंग मंडो ॥
रंग्यौ रत्त सू हत्थ समसेर सोहैं ।
मनौ देह धारैं रसैं जान कोहैं ॥
फुटे जाव कैं जोभ ज्यौं कड्ढि आई ।
तहां देव नरसिंह की सोह पाई ॥
गहे तेग नंगी करी जंग चंगी ।
हनी साहि की सैन यौं श्रोन रंगी ॥
तहां नंद बदनेस कै दृष्टि दीनी ।
उदे भान को सो प्रभा अंग भीनी ॥
तुरी तेज कै सैं हयो हत्थ लीनी ।
हियैं देव हरि देव को याद कीनी ।
मृगाधीस जैसे करी जूह दट्टे ।
घगाधीस ज्यौं व्यालजाले झपट्टे ॥१३॥

## छन्द त्रिभंगी

झपट्यौ करि हल्लानि लै भट भल्लनि,
अरि दल मल्लनि समुहायौ ।
जित प्रोहित जुट्यौ गोली फुट्यौ,
श्रोनित छुट्यौ दरसायौ ।

सरसांगनु बुट्यौ सेलनु तुट्यौ ।
घन सम उट्ठ्यौ बरसायौ ॥
धुनि घोर धमंकनि तेगभमंकनि ।
बिज्जु चमंकनि सर सायौ ॥१४॥
सरसायो जुद्धे बढ्ढि बिरुद्धे
अहिधर कुद्धे ज्यौं रन मैं ।
तिरसूल सकत्तो रत्त निरत्तो
ज्वाल भरत्तो अग्गिन मैं ।
करि खंड निखंडे यमनि उदंडे
धरनि बिहंडे परचंडे ।
बहु रुंडनि मुण्डनि तुण्डनि भुण्डनि
श्रोनितकुण्डनि फरमंडे ॥१५॥
फरमण्डे रत्थौं लत्थकपत्थौं
लुत्थिनु जुत्थौं काटि करे ।
घन घाइ भभक्कत सेल हवक्कत
कोइ दवक्कत जात टरे ॥
बहु सस्त्रन बाहत कोइ कराहत
फिर फिर चाहत भूमि परे ।
दे दे रव रट्टिय भट्टकपट्टिय
उट्ठिय कट्टिय भूमि भरे ॥१६॥
भरि वत्थांन पटके दै दै भटके
हयतैं पटके श्रोंन भरे ।
पक्खिनुके चटके टापनु बटके,
अंतनि अटके जाइ परे ॥
केते घट घटके आयुध कटके
लेते सटके संक भरे ।
तिहि सूरज वंका देर नहंकां
करि अरि फंका दूरि करे ॥१७॥

## दोहा ।

काट फटे निबटे हटे लखे साहि दल जंग ।
फते पाइ सूरज बलो लख्यो सु प्रोहित अंग ॥१८॥

## कवित्त ।

द्रोन अघवाई, द्रोनी क्रप अचवाई खाई ।
सोईतें जगाइकैं, बुझाई प्यास चण्डोको ॥
ताही खेत प्रेतनु पलाकैं भट पीठनुके
मुण्डनु के बाट हाट आमिष उदण्डो को ।
सूदन दिलीसदल चाहि कैं समर गाहि
साहि को प्रतापानल खग्गजल ठण्डो को ।
लागि कै भुसुण्डो जोभ जाव जुग खण्डो तऊ
छंडो है न जङ्ग भण्डो कित्तियों घमण्डो को ॥१९॥

## सोरठा ।

प्रोहित लख्यो सुमारु, हय पै सिंह सुजाननैं ।
ज्यों तनु लहै करारु त्यों तुमको मैंलैं चलों ॥२०॥
कछू भूमि चढ़ि बाज कछू खाठ कछु पालको ।
लै प्रोहित व्रजराज दाखिल निज डेरनु भयो ॥२१॥

## कवित्त ।

पाई गननायक सों तैं हो गननायकता
त्यों हो दिगपाल दिगपालता प्रतीति को ।
तेज पायो रवितैं मजेज सतमष पास,
अवनो को भोगिबो अधिक नाथ नीति को ।
सीलताई ससितैं पवित्रताई पावक तैं,
लाज पाई सिंधुतैं सुनीति वेद रीति को ।
सूदन अभीत सर्वज्ञता सुबुद्धि सूजा
दानी जगदीस बिधि तोही जङ्ग जीति को ॥२२॥

## छन्द समानिका ।

बीतिगे कछू दिना जङ्ग किये बिना ।
एक घोस भीरहीं दै निसान घोरहीं ।
ह्वै सवार तत्थही लै अभीर सत्थही ।
सो वजीर आइयो मन्त्रकों उपाइयो ।
श्रीसुजान पासकौं कूंचके प्रकास कौं
थापि मन्त्र ता घरी कूंचकी हियैं धरी
तब्बही पयान कै ईति भीति मानकै ॥२३॥

## तुङ्ग छन्द ।

उठत प्रवल सैना कहत सुथल लैना ।
उमड़ि घुमड़ि आए मनहुं जलद धाए ।
हय गय रथ प्यादे सुतर सुभर लादे ।
गगन घन पताका बहु बरन बलाका ।
धम धमत दमामैं पटह बजत आमैं ॥२४॥

## छन्द मनहरन ।

पयान कस्यौ मनसूर सुजान ।
निसान धुजानसु पैयतु पार ।
बिचार हियैं यह खेतहिं देत
कटै मुदई कहु, भूमि अगार ।
तजो तिलपत्ति बजो तुरही
सुरजो सब सैन बजावत सार ।
दियै गढ़ बल्लम कौं पुठवार
किए भट भीरनु थान अपार ॥२५॥

## छन्द मदनहरा ।

सो खबरि पाइ पीता निजाम की
अब वजीर मनसूर टस्यौ, उतकूच कस्यौ ।

तबहीं सजाइ सादल नजीबखां
सकल अरावौ अग्ग धर्यौ, यह हुकम कर्यौ ॥
तुम हरवल चलौ मीर बकसी लै
आज बदरपुर जाइ परौ, रन फजर करौ ।
मुझ कौं भी पास जानियौं अपने
निमक साहि का दिलहिं धरौ, खतरा न करौ ॥२६॥
वें आइसु पाइ गाजदीखां कौ
सब अमीर भलभलहिं रढ़े, हिय हरषि बढ़े !
सादल नजीब महमूद आखबत
जैता गूजर सहित कढ़े, रव जुद्ध पढ़े ।
सब नीमबास दखिनी पिसौरी,
सङ्ग मीर बकसींहि चढ़े, तन तेह उढ़े ।
दै दिग्ध निसान बान बहु गोमुष
तूर बांकिया सह बढ़े, भुव गगन मढ़े ॥२७॥

## दोहा

हुकुम गाजदींखान कौ सब अमीर धरि सीस ।
बढ़ौ अरावौ अग्ग धरि हय सहस्र चढ़ि बीस ॥२८॥
सहिजिहानाबाद तैं द्वै जोजन भुव बड्ढि
सब डेरनु चौकस करिय फेरि जुद्धकौं चड्ढि ॥२९॥

## छन्द चर्चरी

सो सुनै मनसूर सूरज सूरवीरनु सज्जियं ।
बज्जियं बहु दीह दुन्दुभि व्योम भूमिहिं गज्जियं ।
ह्वै सवार न वार लग्गिय रग्गि वग्गिय सायुधं ।
दै धवान जवान धाइय धुन्ध छाइय वायुधं ॥३०॥
वाजकै गजराज पाइक सन्धि साइक चल्लियं ।
कोस चारि धरा लई भट जुद्ध कुद्धहि रल्लियं ।

ह्वै हरौल सुजान बड्ढिय सब्ब सूरनु सङ्ग लै।
आस पास वजीर रुप्पिय जङ्ग हेत उमंग लै ॥३१॥
तत्थ ही छन हत्थ आयुध सत्थि सो वलिराम है।
गत्थ सौं सुखराम सिंह प्रताप कूरम नाम है।
जत्थ जोरि बलू बली बलवण्ड सूर कटारिया।
हत्थ सांग सम्हारि लछ्मनदास पाखर रारिया ॥३२॥
विप्र मोहन रुप्पियौ हरि नागरौ भटजूह लै।
मेद सिंह सिधावती हरिवल्ल वैरि समूहलै।
है बली ब्रजसिंह किरपाराम नाहरको ममा।
दक्खि भूमि खड़े भये लगि होन जङ्ग झमीझमां ॥३३॥

## छप्पय छन्द

तावलतैं कड्ढिय अमान चड्ढिय हयन्दवर।
वट्टिय रस रट्टिय सुवीर हरिदेव नाम गर॥
पट्टिय रन मट्टिय सुलोह डट्टिय अनीक पर।
डट्ठिय दृग गट्ठिय भुजान लट्ठिय कमान कर॥
धरि मुच्छ हत्थ वड़ हत्थ नर सत्थ सहित सन्मुष भइय।
अरिसाल सु वैरीसालसुत मुहकमपन मुहकम भइय॥

## छन्दकान्द

कढ्यौ सूर सेनतैं सूर ता वार।
अभिमन्यु ज्यौं जुद्ध कौं कुद्ध लैसार॥
मतिगान के जुद्ध तैं बढ्ढि मातङ्ग।
गनै नाहिं काहू घनै कै हनैं अङ्ग॥
रुक्यौ नाहिं रोक्यौ धुक्यौ सामुहैं सुद्ध।
चमू कन्दरातैं मृगाधीस ज्यौं क्रुद्ध॥
कियौ तेज वाजी उमंगै भयौ अङ्ग।
महासूर के लच्छनै अच्छ लै रङ्ग॥
गहे सेल समसेर समसेर ह्वै वीर।

लखो साहि सेना झखो ना लहो धीर ।
लख्यो दीह दिल्ली दलौने बर्यो खेत ।
कह्यौ कौन हैं कौन है रे फते लेत ॥
सवाधान ह्वै कैं सतौं बीर दै हाँक ।
कढ़े साहिकौ वाहनी तैं भरे साँक
रटे लेउ रे लेउ पावै नहीं जानु ।
हटे फेर संकै करैगो घनौ घान ॥
बिलोकैं बकैं आपुसी मैं भरे भोर ।
नहीं जाउ रे या वलौं कैं कहूं तोर ॥
तबै तीर गोलीनु को चोट संभारि ।
सबै ठौर ठाढ़े रहे रोपिथी रारि ॥
जबै सत्रु देखे बढ़े आपनो ओर ।
तबै रोस कै रंग मैं आप कौं बोर ॥
मुहकम्मह ह्वै मुहकम्म ता बार ।
तहीं चित्त चित्यौ यहो सार संसार ॥
हियैं स्वामि के काम की बानि कौं आन ।
मुखै देव हरदेव हरदेव को गान ॥
घुमाये सहत्थी चल्यौ गोल पै धाइ ।
छदंडी भुसंडी छरो बीच होकाइ ॥
लगें मर्म गोली गिर्यो भूमि गन्नाइ ।
तिहीं बार सत्थी गये भाज ज्यौं बाइ ॥
निहार्यो महीपै कहो सत्रु ता वेर ।
मर्यौ रे मर्योरे लहो सीस कौं घेर ॥
सुने सद्द कौं धाइयौं सूर के सूर ।
उतै साहि सैना सपट्टो मनौ हूर ॥
हुते दूरि ए वे सुनौरै गए आइ ।
परे पै कबै सांग समसेर के घाइ ॥
लटक्कैं धरातैं कटक्कैं लयौं सीस ।
पर्यो ईसके हार मैं सो दिसै बीस ॥

तहाँ बीर बलिराम आयो गहे रीस।
महा क्रोह सौं ओंठ दंतौं गये पीस॥
चले सीस सो काटि तेई लये दीस।
गही सेल सांगें दई बीस कैं तीस॥
कुटेहु फुटेहु बुटे साहिके लोग।
लिये सीस पैठे चमू आपनो जोग॥
लख्यो खेत खाली सु बलिरामहू चाहि!
नहीं या चमू सौं चमूमें धख्यो जाहि॥
बिचाख्यौ सही जुद्धकौं चित्त के मांझ।
हटी साहि को सैन भू पै भई सांझ॥
मुहकम्म की ल्हास लै आइयौ तब्ब।
धख्यौ आपनी फौज मैं सो बिना गब्ब॥१५॥

## कवित्त

एक दस सौक मैं न सहस अयुत बीच,
लच्छ दस कोटि मैं न काहू नर दम है।
साहस समूह सूरवीरन को साहीदार
सनमुख धायौ कहा कलिहू में कम है।
सूदन समरसाहि सैन टन तूल गनी,
हनी देह गोलिन न खाई खेत खम है।
तन मन धन रन ऐसे मुहकम होइ,
जैसो वैरीसालसुत जूझ्यौ मुहकम है॥३६॥

## सोरठा

यह सुनि सिंह सुजान, निरखि सांझ मन मौन गहि।
सहित वजीर अमान दाखिल निज डेरनु भयो॥३७॥

## हरगीति छन्द

भूपाल पालक भूमिपति बदनेसनन्द सुजान है।
जा ने दिलीदल दक्खिनो कीनै महा कलिकान है।

ताको चरित्र कछूक सूदन कह्यौ छंद बनाइ कैं ।
रनजित्ति एक सुबित्ति मुहकम अंक पंचम पाइकैं ॥३८॥

इति पञ्चम अङ्क ॥५॥

## छन्द पादाकुलक

पुनि गाजदीखान चिंतियौ चित्त मैं ।
माधौसिंह बुलाइ करौं निज हित्त मैं ।
आपा और मलार वेग बुलवाइयै ।
आपुन हो पुठवार इन्हैं उरझाइयै ॥१॥
तब फरमान लिखाइ बहुत इलकाब दै ।
भाईपनो जताइ तेग सिरपाव दै ।
अकबर मान समान आप दिल मानियौ ।
इस् बख्त सैं सख्त और नहिं जानियौं ॥२॥
हस्त रोज के बीच कस्त करि आवना ।
दस्त आपके पस्त हरीफ करावना ।
यौं फरमान लिखाइ डाक चलवाइ कैं ।
माधौसिंहहिं पास दयौ पठवाइकैं ॥३॥

## दोहा

फेरि दक्खिननु कौं लिख्यौ आपु गाजदीखान ।
सूरज औ मनसूर मिलि किया तख्त कलकान ॥४॥
जद सैं किबलेगाह कौं संग लै गये आप ।
तद सैं इन्हौं मुखालफी हम सैं रक्खी थाप ॥५॥
अवधि आगरा साहि नैं तुमको दियौ बताइ ।
नगद खर्च जो फौज का चामिल लैना आइ ॥६॥
एक चांद के अन्दरौं तुमैं आवना रास ।
यह लिखि सुतरसवार कौं भेज्यौ दखिनिनु पास ॥७॥

## छन्द सुमुखी

पुनि दल सज्जिय घोर घनौ।
पटह गरज्जिय मेघ मनौ॥
फहरत हैं सितस्याम धुजा।
अरुन हरीत सुनील दुजा॥
चढ़त चमू चतुरंग महा।
उड़ि रज अम्बर भान गहा॥
सहित अरावहिं कूच कियौ।
तबहिं फरीदहिंबाद लियौ॥८॥

## छन्द रवंधा

साहि सुभट धरि अग्ग अरावौं,
आनि फरीदाबादहिं छाए।
सूरज सफदरजंग तुरंगन,
भेजि सवार अधिक अकुलाए।
या विधि बीति गए बहु बासर,
हयगय सुतुर घने हनि लाए।
वेऊ जबरजंग गहि ओटनु,
चोटनु देत कोस भुव आए॥
तौ लौं अन्तरवेद जवत करि,
गंगा न्हाइ हुकुम पितु पायो।
रविजा दरस परसु वृन्दाबन,
सूरज पास जवाहर आयो॥
सो सुनि कैं मनसूर मुदित ह्वै
फेरि समरको मत ठहरायो।
हिम्मति बढ़ति सुभट कौं रन मैं,
ज्यौं हुकमी आयुध कर आयो॥९॥

## छन्द मोदक

सूरजङ्ग अपने चित सोचत ।
जङ्ग बिना चित सोचनमोचत ॥
माधव औ दखिनी जब आवहिं ।
तौ इन सौं नहिँ जङ्ग रचावहिं ॥
जौ लग वे नहिं आवन पावत ।
तौ लौं साहस एक उपावत ॥
एक झपट्ट करौं बिनु संकहिं ।
लैं मनसूर हजूर सुबंकहिं ॥
तोपनु ओट करैं बहु चोटनु ।
तै असि सांग हनौं अरिमोटनु ॥
यौं निहचौ करिकैं अपने मन ।
बोलि नवाब कह्यौ रन कौं पन ॥१०॥

## छन्द बैतवै

सजे सब सैन कौं यारौ तहां मनसूर आया है ।
कहो क्या है बहादुर दिल सुजानै यौं सुनाया है ॥
नहीं बद नेक कौं जानौं मुझे तौ दस्त साया है ।
भला जो होइ सो करना खुदानैं तू बताया है ॥
तबै मनसूर सों सूजा दुहूंकर जोरि कैं भाखो ।
हुकुम जो आपकौ पाऊं सही करि जंगमैं राखो ॥
रहो पुठवार पै ठाढ़े सुमुदई को डरावे कौं ।
उठाये आज मैं बागें निहारूंगा अरावे कौं ॥
भये षट मास संगर को घने भट फोरियौ यानै ।
बिलोके ताहि क्यौं रहिये हियौं उनमान ना मानै ॥
सुनो मनसूर ए बातें कहो तौ देर क्या करना ।
कहो जिस जोर सें मुझकौं नहीं टरना सही लरना ॥

यही ठहराइ कैं दोऊ जवाहर सौं जताया है।
रही पुठवार सें मुहकम तुमैं हम यौं बुलाया है॥
रहौ चन्दोल तुम गाढ़े करैं हम जङ्ग तो आगै।
तुमारे चारिहू बकसी उठावैं संग हो बागैं॥
निसां इस ठौर सें खातर बजोरैं यौं सुनाया है।
तुमारे लोगबागौं से हमैं इतकाद आया है॥११॥

## छन्द आभीर

यह सुनि सूरजपूत, अति रनपन मजबूत।
बोल्यौ बुद्धिनिधान, हाथ जोरि मुखबानि॥
आपकरो बहु जङ्ग, मैं जब न्हायौ गङ्ग।
अब रहि ये पुठवार, मोहि बतैये रारि॥
कीजै अरज कबूल, जो चित चाहत फूल॥१२॥

## कवित्त

पूत मजबूत बानो सुनि कैं सुजान मानो,
सोई बात जानो जासौं उर मैं छमां रहै।
जुद्ध रीति जानो मत भारत को मानो,
जैसो होय पुठवार तातैं जन अगमा रहै।
बाम और दच्छिन समान बलवान जान,
कहत पुरान लोक रीति यौं रमा रहैं।
लाल जू समर घर दोउनकी एकै विधि,
घरमैं जमा रहै तौ खातरजमा रहै॥१३॥

## दोहा

मरजी पाइ सुजान की सिंह जवाहर बीर।
हुकुम मानि कैं बाप को भयौ चंदोल गँभीर॥१४॥
भरतसिंह अरु लाल जी राजा गूजरतत्य।
सूरति सेना जुत करे सदाराम के सत्य॥१५॥

## छन्द तोमर

तबहीं सुजान अमान, उठि जुद्ध को बलवान।
किय बाम ओर वजीर, तिहि सङ्ग सेन गँभीर॥
पठयौ सुदच्छिन ओर, करि सदाराम सजोर।
पुनि बोल सिंहप्रतापु, यह कह्यौ सूरज आपु॥
धसि सामुहैं बड़ हत्थ, तुव निकट सिंह भरत्थ।
तिहिं पुव्व बल्लू वीर, थपियौं सुजान सुधीर॥
बलिराम सूरति राम, सुखराम तोफाराम।
पुनि जैत सेवापूत, अरु पाखरा मजबूत॥
जै कृष्णा मनसाराम, वह स्यामसिंह सुनाम।
किसनेस पुहपा वीर, सजि सैन चड्डिय धीर॥
किरपा सु लछमन दास, हरिसुक्ख मोहन पास।
हरि नागरी द्विज जोर, हरिवल कियौ इक ओर॥
फतेसिंह ऊधमनंद, व्रजसिंह बुद्धि बिलंद।
बहु और सूर समूह, रन काज चड्डिय जूह॥१६॥

## छप्पय

अखैसिंह अमनैत वीरवर हरिनाराइन।
कुसल पूत मजबूत तत्थ सूरति रनचाइन॥
देवीसिंह कुंवार और बहु जट्ट ठट्ट गनि।
चरि वर्न असि धर्म सबे सिरदार सार भनि॥
दिन भाग चतुर्थम के समें उर उछाह सुभटन मढ़िय।
सूरज समान सूरज बली समर काज हय पर चढ़िय॥१७॥

## छन्द गगनंगन

ठंडन दुबिन बिहंडन मंडन किय बलवंड है।
दंडन धरिय उदंडन सक्ति डंड परचंड है॥

खंडन चहत बितंडन कटि बंधिय किरवान है ।
संकर मनहुं भयंकर चड्ढिय सिंह सुजान है ॥१८॥

## कुण्डलिया

चड्ढिय जब सूरजबली बढ्ढिय भूरि गरद्द ।
मढ्ढिय अवनि अकास उडि रढ्ढिय निज मुख सद्द ।
रढ्ढिय निज मुख सद्द आजु सब मो मत किज्जिय ॥
अनहोंनो नहिं होय तोपखानो अस दिज्जिय ।
दिज्जिय अरीहिं न जान मास षट को रिसकढ्ढिय ।
यो कहि कें तिहिं बार जङ्ग हित सूरज चड्ढिय ॥१९॥

## कवित्त

भूतनु सहित भूतनाथ मजबूत भए,
पूतनु जगायो सुनि चण्डिका अवास मैं ।
चरबीचरैयनु कें घरबो रह्यौ न कोई,
धरबो अधरबो घुमानै भूष प्यास मैं ।
बोरबाम बिहँसि बिहँसि कै बिमान चढ़ीं,
हर मन हरष बजायौ बीन हास मैं ।
जा समै समर काज पास मैं सुनायौ सूर,
वा समैं अनन्त मोद बाढ्यो भू अकास नैं ॥२०॥

## पद्धड़ी छन्द

जब्बै सुजान किन्नो पयान ।
सब्बै सुभट्ट दै दै निसान ॥
ज्यौं भीम भीम भारथ रिसान ।
तुरकान कौरवन करन घान ॥
आवज अनेक बज्जैं भयान ।
अति उच्च पताका फरहरान ॥

डहनन्त डुब्ब डङ्कत किक्कान।
ठहनन्त टाप लग्गत पषान॥
ढहनन्त ढाल ढक्कनि ढलान।
खहनन्त कवच धावत धवान॥
छहनन्त जङ्ग हय घुघरान।
झहनन्त जिरह लग्गइ पमान॥
ठहनन्त सिप्परनु लगि क्रपान।
भहनन्त भूरि भेरी भयान॥
सहनन्त सेल सर सर सरान।
फहनन्त प्रवल पाइक अमान॥
छहनन्त छौनि छूवत छवान।
घहनन्त घण्ट गजगति गरान॥
दहनन्त दाव जिमि दिष्टि आन।
धहनन्त धिङ्ग धूमनु धवान॥
करि लावदार टोग्घ दवान।
गहि सेल साँग हुव सावधान॥
केतेक धीर सज्यो कमान।
केतेन तेग राखो भुजान॥
गुनगाइक किय वीरनु बखान।
सैंधु सुर पूरिय तिहीं थान॥
सुनि सूरबदन जिम उग्गो भान।
हुव मुच्छ केस मुख सिंहमान॥
मुख देव देव हर देव आन।
हिय स्वामि काम पन किय जवान॥
तहां सदाराम सब सहित पान।
बिय भर्तसिंह अरि दुःखदान।
कूरम प्रताप बलिराम जान।
सूरत कटारिया उर कुहान॥

हरिनाराइन रन चण्डवान ।
लछिमन पाखरिया किय उठान ॥
ए सब सुभट्ट झपटे हलान ।
समुहान दिष्ट करि तोपखान ॥
घमसान हेत बड्डे गुमान ।
आयुध अनेक अवसान आन ॥
यह घोर कुलाहल तुरक कान ।
परियो अचान रिस झलझलान ॥
जे तोपखान के पासवान ।
बहु मुगल सेख सैयद पठान ॥
जे रूपे तोपखाने सयान ।
तिन लोहजन्त्र झारिय क्रसान ॥
जम्झाल भुसण्डी रहकलान ।
हथनाल घोर घुरनाल तान ॥
लँबछर अनेक पलभष बचान ।
जहं अप्रमान कुहके सुवान ॥
तहं जबर जंग गज्जिय गरान ।
ते लगि क्रसान झर झर झरान ॥
कहुं सरसरान कहुं फरफरान ।
इमि सलक होति धर धर धरान ॥
बन अचल अचानक अरअरान ।
वह प्रबल धूम चढ़ि आसमान ॥
तिंह को न और उपमान आन ।
मनु बिंध्य अचल पाइय पषान ॥
मुनि भीति चलिय उठि रतन सान ।
कैसे सस्वास पावक प्रमान ॥
गलके समान गोला बगान ।
फंकार सद्द कलकान कान ॥

इत जट्ट ठट्ट झपटे भिलान।
हुअ गोल गोल बीचहिं मिलान॥
तिन कियौ सुभट बहु कचरघान।
तउ सूर सूर तहिं बिलबिलान॥२१॥

## छन्द नाराच

कितेक टुट्टि सीस चुट्टि ग्रीव फुट्टि टुट्टियं।
कितेक खुट्टि पीठ पेट खेत मांहि लुट्ठियं।
कहूंक रुण्ड मुण्ड तुण्ड झुण्ड पाइ उड्डियं।
समेत बाहुदण्ड ढाल उड्डि जेम गुड्डियं॥
कहूँ क्रवाल अन्त्रजाल लोह झालबुड्डियं।
कहूँ क्रवाल अन्त्रजाल व्यालरूप कुड्डियं॥
किते कवच्च फूटि अच्छ कच्छ तच्छ गच्छियं।
कितेक लच्छ टूक ह्वै उड़ेत जेम पच्छियं॥
कितेक ख्याल ख्याल ह्वो कराल काल भच्छियं।
कितेक फरफरन्त रत्त नीर जेमि मच्छयं॥
बरष्षि गोल गोलियं हरष्षि साहिके भटं।
धरष्षि सूरसेन कौं कर्‍यौ तिमेष ज्यौं नटं॥
तहां उदाम काम कौ सदासुराम रुट्ठियं।
महा उताल उट्ठियं गहैं क्रवाल मुट्ठियं॥
छुटी दवान अन्धधुन्ध धुन्धमाक धुङ्करं।
मनौ मलिन्दयाचलै फनिन्दवृन्द फुङ्करं॥
इतै उतै घमाघमी भई जुसार छार कौ।
दृषादिभानकी समीर छार अन्धकारकौ॥
तहां सदासुराम कैं दवा न घोर लग्गियं।
फुटो सुवाख पिट्ठि ह्व तऊ न वोर वग्गियं॥
सुमार चोट खाइ कैं दिवान खेत खग्गियं।
अपार गोल चाल मैं चमू बिहाल टग्गियं॥

छटे फटे बटे कटे हटे कितेक तारनं।
बिलोकि श्रीसुजानने यप्यो संघारकारनं॥
हथ्यौं संभारि कै हथो पसारि दिष्टि कोह को।
जहां खरो परै भरो असार गोल लोह को॥
हयन्द हकि अग्गियं भयंद भेष धारियं।
मनौ षड़ाननै चल्यौ क्रवंच पै सम्हारियं॥
धमङ्कि धिङ्ग धाइयौ खमंकि बाज उड्कौं।
मनौं दवागि पानकौं कम्यौ सु कान्ह क्रुद्धकौं॥
उठाय बाग उप्पल्यौ सुविप्फल्यौ फराक मैं।
महा अराक अड्डियौ धमांक धुन्धराक मैं॥
तहां धराधरी करी भराभरी भरब्भरं।
भराभरी भराभरी खराखरी खरब्भरं॥
धस्यौ असारु मारुमैं कुमार श्रीब्रजेसकौ।
घटा गुबार में भयो प्रवेस ज्यौं दिनेस कौ॥२२॥

## छप्पय

उहिं औसर सुखराम मान दीवानतनयवर।
हय भपट्टि हुअ अग्ग सिंह सम जहं सुजान नर॥
कह्यौ तत्थ यह वचन महाराजाकुँवार सुनि।
उग्ग दुग्ग रचि चार कहा यौं ह्वौ मरियै भुनि॥
उत काठ लोह कै अगनिभर इत मनुष्य संहार हुव।
बिन दृष्टि सत्रु आये करत नहिं साहस यह कुमति तुव॥२३॥
लखि बोल्यो नृपकुँवर भलभलत भाल सुसांगहि।
कै मुहि दै रन जान नाहिं अब हनतु तोहि रहि॥
पुनि भाषिय सुषराम काम लाइक भल किज्जहि।
मोहि मारि जब भग्ग पग्ग अग्गौं जब दिज्जहि॥
सब देस दुग्ग दीरघ पिता सुत सोदर तुव मुख चहत।
दी दाव कौट ज्यौं परत क्यौं निजु स्वारथ हमहूं कहत॥

## छन्द भुजङ्गी

तहां बोलियौ रोसकैं फेरि सूजा ।
अरे सामुहैं तै परै रे क्यों न तू जा ॥
जुरैं जुद्ध के दुग्ग और देस कैसौ ।
कहा बाप बेटा सु भैया अनैसौ ॥
जुहै दार सौं कोस सौं देह नातौ ।
बँध्यो नेह मनसूर सौं सो कहां तौ ॥
बिना ताहि देखें नहीं बाग मोरौं ॥
किती तोपखानैं तजौं देह तोरौं ॥
तिहीं काल बेहाल उत्ताल आयौ ।
हय्यो खेत इसमाइली संक छायौ ।
लखै जाइ सूजा खरौई रिसायो ॥
कहैं धिक्कुरे धिक्कु तू भाजि आयौ ।
गहैं संग मनसूर तो से कपूतैं ।
लहै जित्ति कैसैं सबै साध धूतैं ॥
भख्यौ भीति सो वां कछूवै सुन्यो ना ।
गयौ भाजि कै नैन पाछैं कस्यौंना ॥
तहीं खेत मैं पाखरोमल्ल आयौ ।
लख्यो सिंह सूजा महाक्रोह छायौ ॥
तबै पाषरा बुद्धि जी मैं बिचारी ।
अड्यौ जङ्ग सूजा तहां यों उचारी ॥
चलौ साथ मेरे वजीरै दिखाऊं ।
किती तोपखानै फते लै कराऊं ॥
इतौ बानि सूजा सुनै बाज हंक्यौ ।
चल्यौ पाखरा संगही ह्वै असंक्यौ ॥
दई घोर अन्ध्यार मैं घोर धाई ।
कभूं सामुहैं दाहिनै बाम धाई ॥

घरी अग्रमें लै वजीरै दिखायौ।
लखै सूर मनसूर ह्व जीव पायौ॥
कहो आफरीं आफरीं सिंह सूजा।
नहीं हिंद हिन्दू सरी तोंहि दूजा॥
तहां नन्द बदनेस कै फेरि भाषो।
लखो जङ्ग मेरो रहो पुट्ठो साषो॥२५॥

## पद्धड़ी छन्द

सुनकैं सुजान बचननु बजीर,
कहियौ हजार रहमति सुतीर॥
तुझ कौं न दोस मेरा कलाम।
नहिं जङ्ग काम हुइ निसासाम॥
इस वख़ सख़ तैं कौ जु मार।
सबहो सिपाह हूई सुमार॥
तिसका सुमार करना जरूर।
अब अबस जङ्ग करना गरूर॥
नहिं आफ़ताब की रहो जोत।
अपना न गैर मालूम होत॥
खुशवख़ मुझे करना जु तोहि।
तौ डेरनु दाखिल करौ मोहिं॥
अब बड़ी फजर जो होंनहार।
रब कौ रजा सु करना बिचार॥
सूरज समझायौ यौं वज़ीर।
पुनि डेरनु लायौ धीर धीर॥२६॥

## दोहा

यो तोपन की जङ्ग मैं सूरज कियौ अवाद।
ज्यौं होरोभर बोचतैं हरि राख्यो प्रहलाद॥२७॥

## छन्द त्रोटक

पुनि भोर भये बहु तोप दगीं ।
इत उत्त धमाधम होंन लगी ॥
छिपि भान गयौ निस फेर भई ।
दुहुं ओर झरोझर लोह मई ॥
पुनि जगत सूर भरत्थ गयौ ।
उनि साहि कह्यो रहि जाय लयो ॥
गज ग्यारह ऊँट तुरङ्ग घने ।
हनि लावत भौ मजबूत मने ॥
पुनि कौनिय दौर दिलीसदलं ।
गढ़वल्लभ पूरव ओर भलं ॥
दस खेत प्रमान रहे जवहीं ।
बलिरामहिँ सूर कह्यौ तवहीं ॥
चढ़ि जाइ इन्हें दवटाइ अरे ।
वढ़ि आवतु हैं चहुँ ओर खरे ॥
यह आयसु सिंह सुजान दियं ।
उठियौ बलिराम हरष्षि हियं ॥
असवार भयौ गढ़तै कढ़ियं ।
जिमि सिंह छवावन तैं बढ़ियं ॥
तब छतर साल सन्तोष हुवौ ।
अरु राम बलो असवार हुवौं ॥
पुनि जोधहु सिंह सवार हुवं ॥
गढ़ बैरि रहांतिहिँ अग्ग हुवं ।
अरु पाथर ह्वँ लछिमन्न महा ।
हय हंकि धमँकिय जोर गहा ॥
सतअर्धं सवारनु लै दवय्यौ ॥
झपय्यौ अति साहि दलै लपय्यौ ॥

दस पांच बँदूक तहां धमकीं ।
पुनि सांगहि सेल असे भमकीं ॥
उतहू सिरदार महामन कौ ।
किय आनि अमोलनु कौ भनको ॥
इततैं बलिराम उठाइ हयं ।
कर सेल घुमाइ हरीफ हयं ॥
उनहू असि भारिय रोस सनं ।
बिचह्यो गहि काटिय सेलरनं ॥
लखि जोधहु सिंह उठाइ परं ।
हिय सेल हबकिय मीर मरं ॥
हयतैं सु गिस्यो वह भुम्मि भरं ।
बलिराम दई एक तेग गरं ॥
हनि तासु सिरै बलिराम बली ।
तिहिँ सैनहिँ धाइय देतु भली ॥
सबही भट चोटनु देत भये ।
अपने अपने अरि बांट लये ॥
मरते परते भट साहि भजे ।
रन पाइ विजय भट सूर गजे ॥
बलिराम फिस्यो ढिग सूरज कौं ।
सुबजाय विजय रन तूरज की ॥२८॥

## दोहा

कछुक द्यौस बीते तहां आयौ माधव भूप ।
दस हजार असवार को साजे सैन अनूप ॥२९॥
प्रथम गाजदीखां मिल्यौ पुनि मनसूर सुजान ।
मधुकर ने समझाइ कैं मनौं सन्धि को ठान ॥३०॥
तुम हम से वक साहि के हुकम बजावनहार ।
आपुस के अहँकार सों होतु दिली संहार ॥३१॥

यौं कहि कैं आंमेरपति सब कौं दियौ मिलाइ ।
साहि अहम्मद सौं दुहूँ दीने बिदा कराइ ॥३२॥
चल्यौ अवध के मुलक कौं दर कूचन मनसूर ॥
सूरजहूँ कों सङ्ग लै ब्रजको चले जरूर ॥३३॥
सिंह जवाहर सों कह्यौ होड़िल करहु मुकाम ।
संग तुमारे हम लखें स्रीब्रजेस यह काम ॥३४॥

## कवित्त

मदन के जोरही सौं मदन कौं साध्यौ जिनि
थलंन सँभार्‌यौ केलि जलके प्रवाह तैं ।
घन के समान बड़े बन कौं बिहारी सब
जन कौ बिसारी सुधि तनके निबाह तैं ।
सूदन उछाह तैं कहतु कवि राह तैं
सुचाहतैंई चाहतैं प्रबट वैरी घाह तैं ।
दिल्लीनरनाह गज ग्राह मनसूर गह्यौ
माधव नै आइ ज्यौं छुड़ायौ गजग्राह तैं ॥३५॥

## छन्द पवंगा

सिंह जवाहर सङ्ग चल्यौ कमठेसहू ।
आए कामां तहां मिले बदनेस हू ॥
लै आए पुर दीघ कियौ सनमान हैं ।
मधुकर नेह जताइ गयौ निज थान है ॥३६॥

## हरिगीत छन्द

भूपाल पालक भूमिपति बदनेसनन्द सुजान हैं ।
जानै दिलोदल दक्खिनी कोनै महा कलिकान हैं ॥
ताको चरित्र कछूक सूदन कह्यौ छन्द बनाइ कैं
किय सन्धि कूरम दुहुन को रचि अङ्क सप्तम आइ कैं ॥३७॥

इति श्रीमन्महाराजकुमारजदुकुलावतंस
श्री सुजानसिंह हेतवे कवि सूदन विरचिते
सुजानचरित्रे दिल्लीविध्वंसनोनाम सप्तमो जङ्ग ॥

सम्पूर्णम् ।

---

## 10 PADMAKAR.

Padmakar is ordinarily known to us as the author of the *Jagat Binod*, a work on *Ars Poetica*, but he seems to have been a man of a versatile genius and like beggar poets, ready to make his muse dance to the tune of any body who paid him. Like most poets who flourished under special patrons, he was from the very beginning of his career, accustomed to write verses in praise of his patrons. He was a Telang Brahman and one of his ancestors Madhukar Bhatta migrated to Garhapattan on the banks of the Narbada in 1615 V.E. From Garhapattan Madhukar removed to Brij, some members of the family settling down in Muttra, others in Gokul. A scion of the Muttra branch went over to Banda though Padmakar's father Mohanlal seems to have been living in Saugor where Padmakar was born. Mohan Lal was not only a Hindi poet but a Sanskrit scholar and a *mantra shastri* on account of which he was highly respected by Raja Raghunath Rao Appa Sahib of Saugor, as also by the Chiefs of Panna and Jaipur. It is said that the first verse which his son Padmakar ever composed at the early age of sixteen was the following in praise of Raghunath Rao.

संपति सुमेरु की कुबेर की जु पावै ताहि,
तुरत लुटावत बिलंब उर धारै ना।
कहै पद्माकर सुहेम हय हाथिन के
हलके हजारन के बितर बिचारै ना।
गंजगजबकस महीप रघुनाथराय,
याहि गजधोखे कहूं काहू देइ डारै ना।

याह्नौ डर गिरिजा गजानन को गोइ रह्नौ,
गिरि तें गरे तें निज गोदतें उतारै ना ।

After sometime, Padmakar had to leave the court of Raghunath Rao and as he was also a *mantra shastri* like his father, None Arjun Singh of Sungra, a village two miles from Kul Pahar in Hamirpur District, became his *chela* and had his sword consecrated by the recitations of Chandi. How and when he went over to the court of Himmat Bahadur and under what circumstances he composed the *Himmat Bahadur Birdawali* and described the battle in which None Arjun Singh was defeated, is yet unexplained. He seems also to have attended the court of Daulat Rao Sindhia of Gawalior and composed his *Alijah Prakash.* In Gwalior he received an invitation from Maharaja Pratap Singh of Jaipur. Pratap Singh was himself a poet and received Padmakar with great honour. Pratap Singh died in 1860 V.E. and was succeeded by Jagat Singh. It was under the orders of Jagat Singh that the *Jagat Vinod* was written. Padmakar also composed *Sawaijai Singh Birdawali*, another bardic poem in praise of Sawai Jai Singh of Jaipur.

He died in Cawnpore in 1890 V.E.

To understand the subject matter of this book, we shall give a short account of Himmat Bahadur. A Sanadh Brahman of Kul-Pahar died leaving two sons. His widow was too poor to support them and she therefore sold them to Rajendra Giri who consecrated them as his *Chelas* and called the elder Umarao Giri and the younger Anup Giri. Anup Giri was his favourite and received from him a soldier's training. After the death of his guru, Anup with a few companions went

over to Lucknow and accepted service as a trooper in the army of Shujauddaullah. His valour won the favour of his sovereign and he was granted the title of Himmat Bahadur. Himmat Bahadur was present with the Nawab at the battle of Buxar and for his gallant behaviour in saving the Nawab's life, received the parganas of Sikandra in Cawnpore and Bindki in Fatehpur as jagir under the name of *Rajdhan*. Himmat Bahadur was next deputed by Shujauddaullah to conquer Bundelkhand. Guman Singh was then Raja of Banda and None Arjun Singh the was commander-in-chief of his army. Arjun defeated Himmat Bahadur and drove him on the other side of the Jumna. Shortly afterwards the Bundela Chiefs were weakened by internal dissensions and Himmat Bahadur again found an apportunity of investing the country.

Ali Bahadur, who was sent by Nana Farnavis and was then in the army of the Sindhia, came over to his help and took possession of Banda which he and his family thenceforth ruled as Nawab. Himmat Bahadur with the help of Ali Bahadur and the Raja of Charkhari attacked Arjun Singh and a battle was fought in 1849 V.E. between Ajaigarh and Bangaon * in which Arjun Singh was killed. This battle, according to the Bundel khand Gazetteer was fought in 1799 A.D.

The following extract is taken from the excellent edition of the book by Lala Bhagwan Din, published by the Kashi Nagari Pracharini Sabha.

---

* Not Naugaon as the Bundelkhand Gazetteer says (p. 31)

# हिम्मतबहादुरबिरदावली।

पद्माकर कृत।

## बनगाँवका युद्ध।

### हरिगीतिका

करि खग्ग जग्गि उदग्ग अति
अरिवग्ग आए उमड़ि कै।
गजघटन माहिं महाबली
घालत हथ्यारनि घुमड़ि कै॥
पृथुरित्ति * नित्त सुवित्त दै
जग जित्ति कित्ति अनूप की।
वर वरनिये बिरदावली
हिम्मतबहादुर भूप की।

### छन्द त्रिभंगी

तहँ दुहुँ दल उमड़े घन सम घुमड़े
झुकि झुकि झुमड़े जोर भरे।
तकि तबल तमंके हिम्मत हंके
बीर बमंके रन उभरे॥
बोलत रन करषा बाढ़त हरषा
बाननवरषा होन लगी।
उलकारत सेलैं अरिगन ठेलैं
सीनन पेलैं रारि जगी॥
बन्दीजन बुल्ले रोसन खुल्ले
डग डग डुल्ले कादर हैं।

---

* He conquered the world like Prithu, by giving wealth.

धौंसाधुनि गज्जै दुहुँ दिसि बज्जै
सुनि धुनि लज्जै बादर हैं ॥
नोसान सुफहरैं इत उत छहरैं
पावक लहरैं सी लगतीं ।
छुवती नकि नाका मनहु सलाका
धुजा पताका नभ जगतीं ॥
कढ़ि कोटनवारे बीर हँकारे
न्यारे न्यारे अभिर परे ।
किरवानन झारैं सुभट बिदारैं
नेकु न हारैं रोस भरे ॥
कानन लौं तानैं गहि कम्मानै
अरिन निसानैं सिर घालैं ।
सूधे अति पैठें, मुच्छन ऐठें
भुजन उमैठें गहि ढालैं ॥
अनीन की मूकैं * घालि न चूकैं
दै दैं कूकैं कूदि परे ।
गहि गरदन पटकैं नेकु न भटकैं
झुकि झुकि झटकैं उमँगभरे ॥
रन करत अड़ंगे सुभट उमंगे
बैरिन बंगे करि झपटैं ।
सीसन की टक्कर लेत उटक्कर
घालत छक्कर लरि लपटैं ॥
तहँ हत्थाहत्थी मत्थामत्थी
लत्थापत्थी मांचि रही ।
काटैं कर कटकट विकट सुभट भट
का सों खटपट जात कही ॥
गहि कठिन कटारी पेलत न्यारी

* Side.

रुधिरपनारो बमकि बहैं ।
खंजर खिन खनकैं ठेलत ठनकैं
तन सनि सनकैं छिलगि रहैं ॥
गहि गहि पिसकब्जैं मरमन गब्जैं *
तकि तकि नब्जैं काटत हैं ।
कम्मर ते कूरे काटत पूरे
रिपुतन रूरे छांटत हैं ॥
करि धक्का धक्को हक्का हक्को
ठक्का ठक्को मुदित मचो ।
घनघोर घमंडो हारि उमंडो
किलकत चण्डो निरखि नचो ॥
एकै गहि नाले करि मुख लाले
सुभट उताले घालत हैं ।
तोरत रिपुताले † आले आले
रुधिरपनाले चालत हैं ।
झारत असि जुरिजे बीरन उर जे
पुरजे पुरजे काटि करैं ।
हथियारन सूटैं नेकु न छूटैं
खलदलकूटैं लपटि लरैं ॥
तहँ ढुक्का ढुक्को मुक्का मुक्को
डुक्का डुक्को होन लगो ।
रन इक्का इक्को भिक्काभिक्को
फिक्का फिक्को जोर जगो ॥
काटत चिलता ‡ हैं इमि असि बाहैं
तिनहिं सराहैं बीर बड़े ।
टूटैं कटि झिलमैं रिपु रन बिलमैं ।
सोचत दिल मैं खड़े खड़े ॥

---

* Thrust. † Breastplate. ‡ Armour. (Persian).

ढालन के ढक्के लागत पक्के
इत उत थक्के थरकत हैं ।
इक इक्कन टक्के बँधे भमक्के
तनिन तमक्के तरकत हैं ॥
ललकत फिर लपटे छत्तिन चपटे
करि अरि चपटे पेरत हैं ।
भट भुजन उखारत छिति पर डारत
हँसि हुड़कारत हेरत हैं ॥
ठोंकत भुजदण्डन उमड़ि उदंडन
प्रबल प्रचण्डन चाउ भरे ।
करि खलदलखण्डन बैरिबिहण्डन
नौज खण्डन सुजस करे ।
दस्ताने करि करि धीरज धरि धरि
जुद्ध उभरि भरि हंकत हैं ।
पैठत दुरदन * में रोषित रन में
नेकु न मन में संकत हैं ।
निकसो तहँ खग्गें उमड़ि उमग्गें
जगमग जग्गें दुहुं दल में ।
भांतिन भांतिन की बहु जातिन की
अरिपाँतिन को करि कलमें ॥
तहँ कढ़ी मगरबी † अरिगन चरबी
चापट करबी सी काटैं ।
जगि जोर जुनब्बे फहरत फब्बें
सुण्डन गब्बैं फरपाटैं ॥
बिज्जल सी चमकैं धाइन धमकैं
तोखन तमकैं बंदर की ।
† बंदरी सु खग्गें जगमग जग्गें
लपकत लग्गें नहिं बरकी ॥

---

* द्विरद ।

† A kind of sword.

सोहैं सुभ सुरतो घलत न मुरतो
रनमें फुरतो वीरन कों ।
लोलम तलवारैं झुकि झुकि झारैं
तकि तकि मारैं धोरन को ॥
गजकुम्भ बिदारैं सुलहरदारैं
लहरनि धारैं बिधि बिधि की ।
लखि लालूवारैं रिपुगन हारैं
मोल बिचारैं नवनिधि की ॥
तहं खूरोंसानो * जगको जानो
घलैं कृपानो चकचोंधैं ।
* निब्बाजहुखानो दलनिधिखानो
बिज्ज समानो रन कोंधैं ॥
असिबर नादोटैं घलत न लौटैं
मुण्डन मोटैं काटि करैं ।
बर मानासाही * भटन दुवाहीं
झिलमनि वाहीं नहीं झरैं ।
सुभ समर सिरोही जगमग जोही
निकसत सोही नागिन सो ।
करकरी सुकत्तीं तीखन तत्ती
हनि रिपुछत्ती नहिं बिनसो ॥
गंजत गज दुरदा सहित बगुरदा ‡
गालिब गुरदा देखिपरे ।
तुरकन के तेगा तोरन तेगा
सकल सुवेगा रुधिर भरे ।

---

* Differents kinds of swords.

† A special make manufactured in Sirohi after Rao Mansinha, Mansahi not Manasahi.

‡ A kind of weapon.

जग जगी जिह्वाजी मंजुल मांजी
सूरत साजी सोभि रहीं ।
दिपती दरियाई दोनों घाई
झटति चलाई अति उमहीं ॥
तहँसुयलेमानी * अवरन सानी
सहित निसानी घलन लगीं ।
सु जुनैदहुखानी * पूरित पानी
दिपति दिखानी जगाजगी ।
दोनो दिसि निसरी लषत न बिसरी
मंजुल मिसरी * तरवारैं ।
तन तोरन रुपती गालिब गुपती *
झक झक झुपती झुकि झारैं ॥
हैरी जु हलब्बी † सुख्खन गब्बी
‡ सीस हलब्बी सी चमकैं ।
तहँ करत झपट्टे बीर सुभट्टे
चहुं दिस पट्टे घम घमकैं ॥
घालत अति चांड़े गहि गहि गाड़े
रिपुसिर भांड़े से जु हरैं ।
करि करि चित चोपैं रन पग रोपैं
धरि धरि धोपैं धूम करैं ॥
जिनने अति भारे बख्तर फारे
दलनि दुधारे बहु निकसे ।
तहं सु बरदमानो * खड़ग † पिछानो
हर बरदानो हेरि हँसे ॥
चरखो जिन चाबो दबहिँ न दाबो
दिपति दुताबो * देखि परैं ।

---

* Kinds of swords.

† Glass of Aleppo.

मुरि मुरत कड्ढना उत्तम जना *
सबतें दूना काट करैं ॥
छोलत जे काचै रन मैं नाचैं
सुदम तमाचैं ओप धरैं ।
रंजित रनभूमी सुषड्ग रूमी †
रिपुसिर तूमी सो कतरैं ॥
असिवर अंगरेजैं * चलि चलि तेजैं
अरिगन भेजैं सुरपुर को ।
लखि फरंकसाही † बीरन बाही
खल भजि जांही दुर दुर को ॥
रिपु झलन झकोरैं मुख नहिं मोरैं
बखतर तोरैं तकब्बरी † ।
इक एकन मारैं धरि ललकारैं
गहि तरवारैं अकब्बरी † ॥
इमि बहु तरवारैं काढ़ि अपारैं
सुचित बिचारैं नहिं आवैं ।
तिनके बहु खनके भिलमन झनके
ठनकत ठनके तन तावैं ॥
‡ बकचकैं चलावैं दुहु दिसि धावैं
हयन कुदावैं फूल भरे ।
गजदन्त उपाटैं हौदा काटैं
बांधि सपाटैं अति उभरे ॥
हथ्थिन सो हत्थी मत्थामत्थी
रारि अकत्थीकरन लगे ।
जञ्जोरन घालैं सुण्ड उछालैं
बांधत फालैं फर उमगे ॥

* A small sword.

† Various skinds of swords.

‡ A small weapon.

गहि गहि हय झटकैं दिसि दिसि फटकैं
भू पर पटकैं नहिं लटकैं।
पायन सों पीसैं अरिगन मीसैं
जमसे दीसैं नहिं भटकैं॥
प्रति गजन उठेलैं दन्तनि ठेलैं
ह्वै भट भेलैं जोर करैं।
जुत्थन सों जूटैं नेकु न ह्रटैं॥
फिर फिर छूटैं फेर लरैं।
करि करि इमिटक्कर हटत न थक्कर
तन तकि तक्कर तोरत हैं।
मारे रनगुण्डन भाले झुण्डन
तजं न सुण्डन मोरत हैं॥
इमि कुञ्जर लपटैं दुहुँ दल दपटैं
झुकि झुकि झपटैं झूमत हैं।
अरिपटल पटासे फारत खासे
सुघन घटासे घूमत हैं॥
तहँ अर्जुन बंका करि करि हंका
दुरद निसंका हूलत हैं।
बैठो जु किलायें, मुच्छन तायें
रन छवि छाये फूलत हैं॥
झारत हथियारन मारत वारन
तन तरवारन लगत हँसैं।
पैरत भालन को सरजालन को
असि घालन को धमकि धसैं॥
तहँ मची हकाहक भई जकाजक
छिनक थकाथक होइ रही।
तब नृप अनूपगिरि सुभटसिन्धु तिरि
अर्जुन सों भिरि षड्ग गही।

हय दाबि कँधैया सुमिरि कँधैया
सुगज कँधैया पर पहुँचो ।
भारत तरवारैं तकि तकि मारैं
प्रवल पमारैं गहि कहुँचो ॥
पटक्यौं गजपर तें उमड़ि उभरतें
अरि सिर धरतें काटि लियो ।
रिपुकण्ड धरा को अरपत ताको
हरहिँ हरा को मुण्ड दियो ॥
लहि अर्जुनमत्था गिरिजानत्था
अमित अकत्था नचत भयो ।
डम डमरु बजावै बिरदनि गावै
भूत नचावैं छबिन छयो ॥
किल किलकत चण्डी लहि निज खण्डी
उमड़ि उमंडी हरषति है ।
सङ्ग लै वैतालनि दै दै तालनि ।
मज्जाजालनि करषति है ।
जुग्गनिन जमाती हिय हरषातीं
षद षद खाती मांसन कों ।
रुधिरन सों भरि भरि खप्पर धरि धरि
नचती करि करि हासन को ॥
बज्जत जय डंका गज्जत बङ्का
भज्जत लङ्का लों अरिगे ।
मन मानि अतंका करि सत सङ्का
सिन्धु सपङ्का तरि तरिगे ॥
नृप करि इमि रारनि लरि तरवारिन
मारि पमारनि फते लई ।
लूटे बहु हय गय देत खलनि भय
जगमें जय जय सुधुनि भई ॥

## छप्पै

जय जय जय धुनि धन्य धन्य
गज्जिय छिति छज्जिय ।
फहरत सुजस निसान मान
जय दुन्दुभि बज्जिय ॥
सोभहिं सुभट सपूत खाइ
तन घाइ अतुल्ले ।
बिमल वसन्तहि पाइ मनहुँ
कल किंसुक फुल्ले ॥
तहँ पद्माकर कवि बरनि इमि
रनउमङ्ग सफलङ्ग किय ।
नृपमनि अनूपगिरि भूप जहँ
सुखसमूह सुफतूह लिय ॥

## हरिगीतिका

सुभ सुखसमूह फतूह लिय
हिय मञ्जु मोदन मों भरे ।
काली कपाली निस दिना
नित नृपति की रच्छा करै ।
पृथुरित्त नित्त सुवित्त दै जग
जित्ति कित्ति अनूप को ।
नर बरनिये बिरदावली
हिम्मतबहादुर भूप को ॥

इति ।

---